इतिहास समिति प्रकाशन–३

# जैन धर्म का मौलिक इतिहास

## प्रथम भाग

## ( तीर्थंकर खण्ड )

लेखक एवं निर्देशक

**आचार्यश्री हस्तीमलजी महाराज**

सम्पादक-मण्डल

श्री देवेन्द्र मुनि शास्त्री, पं० रत्न मुनि श्री लक्ष्मीचन्दजी म०,

पं०-शशिकान्त झा, डॉ० नरेन्द्र भानावत,

गजसिंह राठोड़, जैन न्यायतीर्थ

प्रकाशक

**जैन इतिहास समिति**

जयपुर ( राजस्थान )

## विषय-सूची

# प्रकाशकीय

किसी भी देश या समाज के उत्थान में उसके इतिहास का महत्त्वपूर्ण योग-
ता है। विश्व-इतिहास मे ऐसा कोई उदाहरण दृष्टिगोचर नही होता
कोई देश या समाज अपने गौरवमय इतिहास को भूलकर सम्मानित रह
। जो अपने पूर्वजो के जीवनवृत्त से, उनके मूल्यवान् कृतित्व से अपरिचित
भला प्रगति के दौर मे कैसे अग्रसर हो सकता है ?

इतिहास जीवन को समुन्नत वनाने मे अमोघ वरदान है। वह हतप्रभ
मे नवजीवन का सचार कर, कायरो को शूरवीर, धर्महीन को धर्मप्रेमी
कर्त्तव्यविमुख-जनो को कर्त्तव्यपरायण वनाता है। जैन परम्परा का इति-
पने में कई सार्वभौम मूल्यों और सार्वकालिक जीवन-सत्यो को समेटे हुए
नसे प्रेरणा लेकर हम अपने वर्तमान को अतीत के सदृश उज्ज्वल तथा
वना सकते हैं।

र दुर्भाग्य से जैन परम्परा का इतिहास अव तक धुधला-सा वना हुआ
वन के हर क्षेत्र मे शक्ति और स्फूर्ति पैदा करने वाला यह समाज सम्प्रति
रवपूर्ण इतिहास विस्मृत कर सामाजिक व धार्मिक क्षेत्र मे पीछे रह गया
तूरी-मृग की तरह वह अपनी सुगन्ध से स्वयं भी अनजान तथा
ान वनाये हुए है।

तिहास लिखने या तत्सम्बन्धी सामग्री को सजोकर रखने
प्राचीन सन्तो की अनोखी परम्परा और पद्धति थी। वे ग्रन्थ
सुगन्ध जितना महत्त्व देते थे, उतना प्रणेता के इतिवृत्त को नहीं
ण एक मध्यकाल की यथावत् जानकारी से हमारा समाज सर्वथा
ग नजर आता है।

ाधुनिक युग की चेतना के साथ इतिहास-लेखन की प्रवृत्ति विकसित
समाज भी इससे अछूता नही रहा। कई स्फुट प्रयत्न हुए, वे उपयोगी
होते हुए भी जैन परम्परा के शृखलावद्ध इतिहास-ग्रन्थ का रूप
। ऐसे इतिहास-ग्रंथ की वर्षो से आवश्यकता अनुभव की जा रही थी
परम्परा को समीचीन शोध के फलस्वरूप प्रामाणिकता के साथ वैज्ञानिक
से, उसे ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य मे प्रस्तुत कर सके। सम्वत् २०२२ के
के प्रकाण्ड विद्वान् महामनीषि आचार्य श्री हस्तीमलजी

चन्दजी वाफ
हरीमलजी मूणोत
जी पगारिया,
नी भडारी, श्री
रावमलज

म सा. ने ऐसे व्यापक इतिहास-ग्रन्थ के प्रणयन का प्रभावशील उद्बो
फलस्वरूप वर्तमान जैन इतिहास समिति गठित की गई जिसके अध्यक्ष
इन्द्रनाथ मोदी, मन्त्री सोहनमल कोठारी और कोषाध्यक्ष पूनम,
मनोनीत किये गये।

इतिहास-लेखन की प्रारम्भिक प्रक्रिया के रूप मे बालोतरा में
श्री हस्तीमलजी म सा के सान्निध्य में लालभाई, दलपतभाई भारतीय
विद्या मन्दिर, अहमदाबाद के निर्देशक प० दलसुखभाई मालवणिया
राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर के प्राध्यापक डॉ० नरेन्द्र भानावत
सयुक्त परामर्श से एक सम्भाव्य रूपरेखा बनाई गई और अन्तत यह निश्च
गया कि जैन परम्परा का यह इतिहास तीन भागो मे प्रकाशित किया

(१) भगवान् ऋषभदेव से लेकर भगवान् महावीर स्वामी तक
(२) भगवान् महावीर स्वामी के बाद से लेकर लौंकाशाह तक
(३) लौंकाशाह से लेकर आज तक

इस महत्त्वपूर्ण एव चिर अभिलषित कार्य को सम्पन्न करने के
परम्पराओ से सम्बद्ध विद्वान् मुनियो और लेखको से प्रामाणिक
मार्गदर्शन लेने का हमारा विनम्र प्रयत्न रहा, पत्राचार भी किया पर
से इस दिशा मे हम आगे नही बढ सके।

पर आचार्य श्री हस्तीमलजी म सा मनोयोगपूर्वक इसी कार्य मे
ऐतिहासिक तथ्यो के सकलन, गवेषणापूर्ण अन्वेषणा और यथावत् आ
लिये आचार्यश्री ने राजस्थान का ग्रामानुग्राम विहार करते हुये गुजरात
प्रस्थान किया और वहा के पाटन, सिद्धपुर, पालनपुर, कलोल, खेड
पचम औदा, अहमदाबाद आदि नगरो के ज्ञान-भडारो का निरीक्ष
लिखित ग्रन्थो का अवलोकन किया।

यात्रा मे जो महत्त्वपूर्ण पट्टावलिया सामने आईं, डॉ० नरेन्द्र
दन मे उनका प्रकाशन इतिहास समिति ने "पट्टावली प्रबन्ध स
किया है। आचार्यश्री की यह प्रबल धारणा रही कि सरल सुबोध शैल
परम्परा की एक सक्षिप्त झाकी सामान्य पाठको के लिये भी प्रस्तुत
यह कार्य भी आचार्यश्री द्वारा ही सम्पन्न हुआ। उन्होने जैन परम्परा
काव्यबद्ध रूप प्रदान किया। श्री गजसिंह राठौड के सम्पादकत्व मे इस
प्रकाशन भी "जैन आचार्य चरितावली" नाम से इतिहास समिति कर चु

आचार्यश्री के अहमदाबाद चातुर्मास मे इतिहास के प्रथम भाग
कार्य विधिवत् आरम्भ हुआ। आज जिस रूप मे यह ग्रन्थ आपके समक्ष
उसके मूल मे भी आचार्यश्री हस्तीमलजी म सा का विशिष्ट चिन्तन और
निर्देशन रहा है। इसके प्रणयन मे आपने जो अनवरत श्रम और अ
किया वह कल्पनातीत है। आचार्यश्रीजी के प्रति अपना आभार प्रकट

रे कोष मे शब्द ही नही है। पडित-रत्न मुनि श्री लक्ष्मीचन्दजी म और श्री देवेन्द्र मुनिजी का ग्रन्थ-सम्पादन मे पूरा सक्रिय सहयोग रहा है, ये हम उनके प्रति हार्दिक कृतज्ञता अर्पित करते है। डॉ० नरेन्द्र भानावत, कान्तजी झा व श्री गजसिहजी राठोड, न्यायतीर्थ ने हमारा निवेदन कर ग्रन्थ सम्पादन मे जो महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाई है, उसके लिये हम ह अत्यन्त आभारी हैं। श्री गजसिहजी ने पूरा समय देकर ग्रन्थ को रूप देने मे विशेष तत्परता दिखलाई, जिसके लिये वे हमारी वधाई के प्रसिद्ध गवेषक विद्वान् श्री अगरचन्दजी नाहटा से हमे कई उपयोगी ौर भोगीलाल साडेसरा से सहायता एव सहयोग प्राप्त होते रहे। उनके हम अपना आभार व्यक्त करना अपना कर्त्तव्य समझते है।

ादरणीय श्री देवेन्द्र मुनिजी ने अपनी सुन्दर शैली मे इस ग्रन्थ के लिए लिखकर हमे विशेष रूप से अनुगृहीत किया है। अनुक्रमणिका तैयार श्रीमती शान्ता भानावत, एम०ए० का, प्रूफ सशोधन मे श्री प्रेमराजजी - साहित्य मत्री सम्यक् ज्ञान प्रचारक मडल का, प्रतिलेखन आदि मे ालजी गान्धी, श्री चन्दूलाल केशवलाल मेहता, श्री सरदारमलजी सांड, चन्दजी मूणोत आदि का वडा स्नेहपूर्ण सहयोग मिलता रहा। समिति ध्यक्ष श्री पूनमचन्दजी वडेर, श्रीचन्दजी गोलेछा, श्री सोहननाथजी मोदी, मलजी हीरावत, श्री इन्द्रचन्दजी हीरावत, श्री धनराजजी चौपड़ा, चन्दजी भंडारी, श्री घासीलालजी कोठारी, श्री खेलशकर दुर्लभजी, रहमलजी वम्व, श्री उमरावमलजी सेठ, श्री जतनराजजी मेहता, ावमलजी ढड्ढा, श्री केशरीमलजी सुराणा, श्री पृथ्वीराजजी कवाड, ीमलजी सिघवी, श्री भीकमचन्दजी चौधरी, श्री प्यारचन्दजी रांका, लालजी पालड़ेचा, श्री भवरलालजी गोठी, श्री माणकचन्दजी नाहर, चन्दजी मेहता, श्री जालमचन्दजी रिखबचन्दजी बाफना, श्री पुखराजजी श्री चंपालालजी कोठारी, श्री जौहरीमलजी मूणोत, श्री सिरहमलजी ा, श्री सुकनराजजी भोपालचन्दजी पगारिया, श्री कालुरामजी ाजी मुथा, श्री मुकनचन्दजी खुशालचन्दजी भंडारी, श्री उगरसिहजी वोथरा, मलजी उदयराजजी, श्री सरदारमलजी उमरावमलजी ढड्ढा, श्री जड़ाव- माणकचन्दजी वैताला, श्रीमती चकावाई, श्री जसराजजी गोलेछा, ावचन्दजी हजारीमलजी वोथरा, श्री मोहनलालजी दुग्गड, श्री छोटमलजी श्री रतिभाई, कान्तिभाई, जयपुर श्री सघ, मद्रास श्री सघ, अहमदाबाद , वालोतरा श्रीसघ, आचार्यश्री विनयचन्द ज्ञान भंडार तथा प्रत्यक्ष- र रूप से सहायता करने वाले, सभी सदस्यों ने समय-समय पर रुचि लेकर तेहासिक कार्य को सम्पन्न करने मे जो महत्त्वपूर्ण कार्य किया है, उसके लिये वसर पर हम उन सभी के प्रति अपना हार्दिक आभार व्यक्त करना चाहते स ग्रन्थ की छपाई के कार्य मे जयपुर प्रिण्टर्स के सचालक श्री सोहनलालजी प्रेस के अधिकारियो, विशेषत. सर्वश्री रामाधारजी तिवारी, राधेश्यामजी,

सूरजप्रकाशजी शर्मा एव दौलतरामजी का पूर्ण सहयोग रहा, अत: स
ओर से उनके प्रति भी हार्दिक आभार प्रकट करते हैं।

आशा है जैन धर्म के मौलिक इतिहास का यह प्रथम भाग संत
विद्वानो, शोधकर्त्ताओ और सामान्य पाठको के लिए परितोपकर सिद्ध ह

अन्त में हम अपने हृदय के अन्तःस्तल से आह्लादित ही नही अपि
आपको परम सौभाग्यशाली अनुभव करते है कि परम श्रद्धेय आ
श्री हस्तीमलजी म सा के वर्णनातीत परिश्रम तथा कौशलपूर्ण नि
फलस्वरूप हम इस ऐतिहासिक रचना को भगवान् महावीर की २
निर्वाण-जयन्ती के पुण्यावसर पर प्रकाशित करने मे सफल हुए है। हमे
नही वरन् प्रबल विश्वास है कि हमारा यह प्रयास सुविज्ञ पाठकजनो
महान् एव पुनीत अवसर के उपलक्ष मे एक विनम्र भेंट के रूप मे स्वीकार्य

इसी ग्रन्थ के द्वितीय भाग के यथाशीघ्र प्रस्तुतीकरण मे भी हमें
पूर्ववत् सहयोग मिलता रहेगा, इसी विश्वास के साथ।

**इन्द्रनाथ मोदी**
अध्यक्ष,
जैन इतिहास समिति, जयपुर

**सोहनमल क**
मन्त्री,
जैन इतिहास समि

# अपनी बात

[ आचार्य श्री हस्तीमलजी महाराज ]

## धार्मिक इतिहास का आकर्षण

किसी भी देश, जाति, धर्म अथवा व्यक्ति के पूर्वकालीन इतिवृत्त को इतिहास कहा जाता है। उसके पीछे विशिष्ट पुरुषो की स्मृति भी हेतु होती है। इतिहास-लेखन के पीछे मुख्य भावना होती है – महापुरुषो की महिमा प्रकट करते हुए भावी पीढी को तदनुकूल आचरण करने एव अनुगमन करने की प्रेरणा प्रदान करना।

सामान्यत: जिस प्रकार देश, जाति और व्यक्तियों के विविध इतिहास ्चुर मात्रा मे उपलब्ध होते है उस प्रकार धार्मिक इतिहासो की उपलब्धि दृष्टि-ोचर नही होती। इसके परिणामस्वरूप केवल जनसाधारण ही नही अपितु ाच्छे पढ़े-लिखे विद्वान् भी अधिकांशत यही समझ रहे है कि जैन धर्म का कोई ाचीन प्रामाणिक इतिहास आज उपलब्ध नही है।

परंतु वास्तव मे ऐसी वात नही है। जैन धर्म के इतिहास-ग्रन्थ यद्यपि रकाल से उपलब्ध हैं – और उनमें आदिकाल से प्राय. सभी प्रमुख धार्मिक ्नाएं उल्लिखित हैं, तथापि ऐतिहासिक घटनाओं का क्रमबद्ध (सिलसिलेवार) ं रुचिकर आलेखन किसी एक ग्रथ के रूप मे नही होने, तथा ऐतिहासिक मग्रीपूर्ण ग्रन्थ प्राकृत एवं सस्कृत भापा मे आवद्ध होने के कारण वे सर्व-धारण के लिए सहसा वोधगम्य, आकर्षण के केन्द्र एवं सर्वप्रिय नही ा सके।

यह मानव की दुर्वलता है कि वह प्राय: भोग एवं भोग्य सामग्री की ओर हज ही आकृष्ट हो जाता है अत ससार के दृश्य, मोहक पदार्थ और मानवीय वन के स्थूल व्यवहारो के प्रति जैसा पाठकों का आकर्षण होता है वैसा धर्म थवा धार्मिक इतिहास के प्रति नही होता। क्योकि धर्म एव धार्मिक इतिहास मुख्यत त्याग-तप की वात होती है।

## ा धर्म का इतिहास

धर्म का स्वतन्त्र इतिहास नही होता। सम्यक् विचार व आचार रूप धर्म ृय की वस्तु है, जिसका कव कहाँ और कैसे उदय, विकास अथवा ह्रास हुआ ा कैसे विनाश होगा यह अतिशय ज्ञानी के अतिरिक्त किसी को ज्ञात नही।

ऐसी स्थिति मे उसका इतिहास कैसे लिखा जाय यह समस्या है। अत. इन्द्रियातीत अतिसूक्ष्म धर्म का अस्तित्व प्रमाणित करने के लिये धार्मिक महापुरुषो का जीवन और उनका उपदेश ही धर्म का परिचायक है। धर्म का आविर्भाव, तिरोभाव एव विकास मनुष्य आदि धार्मिक जीवो मे ही होता है क्योकि धर्म बिना धर्मी अर्थात् गुणी के नही होता। अत. धार्मिक मानवो का इतिहास ही धर्म का इतिहास है। धार्मिक पुरुपो मे आचार-विचार, उनके देश मे प्रचार एव प्रसार तथा विस्तार का इतिवृत्त ही धर्म का इतिहास है।

सम्यक् विचार और सम्यक् आचार से रागादि दोपों को जीतने का मार्ग ही जैन धर्म है। वह किसी जाति या देश-विशेष का नही, वह तो मानवमात्र के लिए शुद्ध स्वरूप की प्राप्ति का मार्ग है। धर्म का अस्तित्व कब से है ? इसके उत्तर मे शास्त्रकारो ने बतलाया है कि जैसे पचास्तिकायात्मक लोक सदा-काल से है उसी प्रकार आचारांग आदि द्वादशागी गणिपिटक रूप सम्यक्श्रुत भी अनादि है।

भारतवर्ष जैसे क्षेत्र एव धर्म को मानने वाले व्यक्तियों की अपेक्षा से भोगयुग के पश्चात् धर्म का आदिकाल और अवसर्पिणी के दु.पमकाल के अन्त में धर्म का विच्छेद होने से इसका अन्त भी कहा जा सकता है। इस उद्भव और अवसान के मध्य की अवधि का धार्मिक इतिवृत्त ही धर्म का पूर्ण इतिहास है।

प्रस्तुत इतिहास भारतवर्प और इस अवसर्पिणीकाल की दृष्टि से है अवसर्पिणीकाल के तृतीय आरक के अन्त मे प्रथम तीर्थंकर श्री ऋपभदेव हुए और उन्ही से देश मे विधिपूर्वक श्रुतधर्म और चारित्रधर्म का प्रादुर्भाव हु अतः क्षेत्र तथा काल की दृष्टि से यही जैन धर्म का आदिकाल कहा गया है। के अन्यान्य धार्मिक सम्प्रदायो ने भी अपने-अपने धर्म को प्राचीन बतलाने प्रयत्न किया है पर जैन-सघ की तरह अन्यत्र कही भी धर्म के आदिकाल लेकर उनके प्रचार, प्रसार एव विस्तार की आचार्य-परम्परा का क्रमबद्ध नि नही मिलता। प्राय वहा राज्य-परम्परा का ही प्रमुखता से उल्लेख मिलता है

**ग्रन्थ का नामकरण**

जैन शास्त्रो के अनुसार इस अवसर्पिणीकाल मे २४ तीर्थंकर, १२ च वर्ती, ९ बलदेव, ९ वासुदेव और ९ प्रतिवासुदेव – ये ६३ उत्तम पुरुप हुए प्रकृति के सहज नियमानुसार मानव समाज के शारीरिक, मानसिक आदि ऐ और आध्यात्मिक सरक्षण, सगोपन एवं संवर्द्धन के लिए लोकनायक धर्मनायक दोनो का नेतृत्व आवश्यक माना गया है।

चक्री या अर्द्धचक्री जहा मानव-समाज मे व्याप्त सघर्प और पापाचार दण्डभय से दमन करते एव जनता को नीति-मार्ग पर आरूढ करते है वहा ध नायक-तीर्थंकर धर्मतीर्थ की स्थापना करके उपदेशो द्वारा लोगो का हृदय-परिव करते हुए जन-जन के मनमे पाप के प्रति घृणा उत्पन्न करते है। दण्ड-नीति

का दमन मात्र होता है पर धर्म-नीति ज्ञानामृत से दोषो को सदा के लिए शान्त ही नही करती अपितु दोषो के प्रादुर्भाव के द्वारो को अवरुद्ध है।

धर्मनायक तीर्थंकर मानव के अन्तर्मन मे सोई हुई आत्मशक्ति को जागृत और उसे विश्वास दिलाते हैं कि मानव ! तू ही अपने सुख-दुख का निर्माता है, मे किसी को शत्रु या मित्र समझ कर व्यर्थ के रागद्वेष से आकुल-ल मत बन।

ऐसे धर्मोत्तम महापुरुष तीर्थंकरो का प्राचीन ग्रन्थो के आधार से यहां परिचय दिया गया है अत इस ग्रन्थ का नाम 'जैन धर्म का मौलिक इतिहास' रखा गया है।

## इतिहास का मूलाधार

यो तो इतिहास-लेखन मे प्राय सभी प्राचीन ग्रन्थ आधारभूत होते हैं पर उन सब का मूलभूत आधार दृष्टिवाद है। दृष्टिवाद के पांच भेदो मे से चौथा अनुयोग है, जिसे वस्तुत जैन धर्म के इतिहास का मूल स्रोत या उद्भव स्थान हा जा सकता है। समवायाग और नन्दीसूत्र मे उल्लिखित हुण्डी के अनुसार थमानुयोग मे (१) तीर्थकरो के पूर्वभव, (२) देवलोक मे उत्पत्ति, (३) आयु, ४) च्यवन, (५) जन्म, (६) अभिषेक, (७) राज्यश्री, (८) मुनिदीक्षा, ९) उग्रतप, (१०) केवल ज्ञानोत्पत्ति, (११) प्रथम प्रवचन, (१२) शिष्य, १३) गण और गणधर, (१४) आर्याप्रवर्तिनी, (१५) चतुर्विध संघ का परि-ाण, (१६) केवलज्ञानी, (१७) मन.पर्यवज्ञानी, (१८) अवधिज्ञानी, १९) समस्त श्रुतज्ञानी – द्वादशांगी, (२०) वादी, (२१) अनुत्तरोपपात वाले, २२) उत्तरवैक्रिय वाले, (२३) सिद्धगति को प्राप्त होने वाले, (२४) जैसे सिद्धिमार्ग बतलाया और (२५) पादोपगमन मे जितने भक्त का तप कर अन्तक्रिया की उसका वर्णन किया है।

इसी प्रकार के अन्य भी अनेक भाव आबद्ध होने का उल्लेख प्राप्त होता है।

मूल प्रथमानुयोग की तरह गण्डिकानुयोग मे कुलकर, तीर्थंकर, चक्रवर्ती, दशार्ह, बलदेव, वासुदेव, गणधर और भद्रबाहु गाण्डिका का विचार है। उसमे हरिवंश तथा उत्सर्पिणी एव अवसर्पिणीकाल का चित्रण भी किया गया है। ऐसा प्रतीत होता है कि इस अनुयोग रूप दृष्टिवाद मे इतिहास का सम्पूर्ण मूल बीज निहित कर दिया गया था।

इन उपरोक्त उल्लेखो से निर्विवाद रूप से यह स्पष्ट होता है कि जैन धर्म का सम्पूर्ण, सर्वागपूर्ण और प्रामाणिक इतिहास बारहवे अंग दृष्टिवाद मे विद्य-मान था। ऐसी दशा मे डॉ० हर्मन, जैकोबी जैसे पाश्चात्य विद्वानो का यह अभिमत कि रामायण की कथा जैनो के मूल आगम मे नही है, वह वाल्मिकीय

रामायण अथवा अन्य हिन्दू ग्रन्थो से उधार ली गई है – नितान्त भ्रान्तिपूर्ण
निराधार सिद्ध होता है। द्रया-

प्रथमानुयोग धार्मिक इतिहास का प्राचीनतम शास्त्र माना गया है। जै रूपो
के इतिहास मे जितने भी ज्ञात, अज्ञात, उपलव्ध तथा अनुपलव्ध ग्रन्थ हैं सर्व,
मूल स्रोत अथवा आधार प्रथमानुयोग ही रहा है। आज श्वेताम्वर एवं दि धर्म
परम्परा के आगम-ग्रन्थो, समवायाग, नन्दी, कल्पसूत्र और आवश्यक निर्यु स ही
जो इतिहास की यत्र-तत्र झाकी मिलती है वह सव प्रथमानुयोग की ही देन चार

कालप्रभावजन्य क्रमिक स्मृति-शैथिल्य के कारण शनै. शनै च-
पूर्वो के साथ-साथ इतिहास का अक्षय भण्डार प्रथमानुयोग और गण्डिकानुयो
रूप वह शास्त्र आज विलुप्त हो गया। वही हमारा मूलावार हैं।

**इतिहास-लेखन में पूर्वाचार्यो का उपकार**

प्रथमानुयोग और गण्डिकानुयोग के विलुप्त हो जाने के वाद जैन इतिहास को सुरक्षित रखने का श्रेय एकमात्र पूर्वाचार्यों की श्रुतसेवा को है। इस विषय मे उन्होने जो योगदान दिया है वह कभी भुलाया नही जा सकता। आगमाश्रित निर्यु क्ति, चूर्णि, भाष्य और टीका आदि ग्रन्थो के माध्यम से उन्होने जो उपकार किया है वह आज के इतिहास-गवेशको के लिए वड़ा ही सहायक सिद्ध हो रहा है।

पूर्वाचार्यों ने इस प्रकार ऐतिहासिक सामग्री प्रस्तुत नही की होती तो आज हम सर्वथा अन्धकार में रहते अतः यहा उन कतिपय ग्रन्थकारों और लेखको का कृतज्ञतावश स्मरण करना आवश्यक समझते हैं।

(१) उनमे सर्वप्रथम आचार्य भद्रवाहु है जिन्होने दशवैकालिक आवश्यक आदि १० सूत्रो पर निर्यु क्ति की रचना की। आपका रचनाकाल वीर संवत् १७० से पहले का है।

(२) जिनदास गणी महत्तर। आपने आवश्यक चूर्णि आदि ग्रंथो की रचना की। आपका रचनाकाल ई० सन् ६००–६५० है।

(३) अगस्त्य सिंह ने दशवैकालिक सूत्र पर चूर्णि की रचना की। आपका रचनाकाल विक्रम की तीसरी शताव्दी (वल्लभी-वाचना से २००-३०० वर्ष पूर्व का) है।

(४) सघदास गणी ने वृहत्कल्प भाष्य और वसुदेव हिण्डी की रचना की। आपका रचनाकाल ई० सन् ६०९ है।

(५) जिनभद्र गणी क्षमाश्रमण ने विशेषावश्यक भाष्य की रचना की आपका रचनाकाल विक्रम स ६४५ है।

(६) विमळ सूरि ने पउमचरिय आदि इतिहास ग्रन्थो की रचना की आपका रचनाकाल विक्रम सवत् ६० है।

(७) यतिवृषभ ने तिळोयपण्णत्ती आदि ग्रन्थो की रचना की। आपका
ल ई० चौथी शताब्दी के आसपास माना गया है।

(८) जिनसेन ने ई० ९ वी शताब्दी के प्रारम्भकाल मे आदि पुराण और
पुराण की रचना की।

(९) आचार्य गुणभद्र ने शक सम्वत् ८२० मे उत्तर पुराण की
की।

(१०) रविषेण ने ई० सन् ६७८ मे पद्मपुराण की रचना की।

(११) आचार्य शीळाक ने ई० सन् ८६८ मे चउवन महापुरिसचरियम्
ना की।

(१२) पुष्पदन्त ने विक्रम सम्वत् १०१६ से १०२२ में अपभ्रश भाषा के
ाण नामक इतिहास-ग्रन्थ की रचना की।

(१३) भद्रेश्वर ने ईसा की ११वी शताव्दी मे कहावली ग्रन्थ की
की।

(१४) आचार्य हेमचन्द्र ने ई० स १२२६ से १२२९ मे त्रिषष्टि-
पुरुषचरित्र नामक इतिहास-ग्रंथ की रचना की।

(१५) धर्मसागर गणी ने तपागच्छ-पट्टावली सूत्रवृत्ति नामक (प्राकृत-
इतिहास-ग्रन्थ की रचना वि स. १६४६ मे की।

इन संस्कृत, प्राकृत एव अपभ्रंश भापा के इतिहास-ग्रन्थो के अतिरिक्त
ज्ञात और अगणित अज्ञात विद्वानो ने जैन इतिहास के सम्बन्ध मे हिन्दी,
ती आदि प्रान्तीय भापाओं मे रचनायें की है। जागरूक सन्त-समाज ने
स्थाविरावळियां, सैकडो पट्टावळियां आदि लिखकर भी इतिहास की
द्ध करने मे किसी प्रकार की कोर-कसर नही रखी है। उन सबके प्रति हम
से कृतज्ञता प्रकट करते हैं।

**स की विश्वसनीयता**

उपरोक्त पर्यालोचन के वाद यह कहना किंचित्मात्र भी अतिशयोक्तिपूर्ण
ोगा कि हमारा जैन-इतिहास वहुत गहरी सुदृढ नीव पर खड़ा है।
धर-उधर की किवदन्ती या कल्पना के आधार से नही पर प्रामाणिक
ार्यो की अविरळ परम्परा से प्राप्त है। अतः इसकी विश्वसनीयता मे
त्र भी शका की गुजाइश नही रहती। जैसाकि आचार्य विमळसूरि ने
पउमचरियम् ग्रन्थ मे लिखा है –

> नामावलिय निवद्ध आयरियपरम्परागय सव्व।
> वोच्छामि पउम चरिय, अहाणुपुव्वि समासेण॥

अर्थात् आचार्य परम्परागत सव इतिहास जो नामावळी मे निवद्ध है वह
मे कहूंगा। उन्होने फिर कहा है –

परम्परा से होती हुई पूर्व-ग्रन्थो के अर्थ की हानि को काल क
समझ कर विद्वज्जनो को खिन्न नही होना चाहिये । यथा —

एवं परम्पराए परिहाणि पुव्वगथ अत्थाण ।
नाऊण काळभावं न रुसियव्व वुहजणेणं ।।

इससे प्रमाणित होता है कि प्राचीन समय मे नामावली के रूप मे
रूप से इतिहास को सुरक्षित रखने की पद्धति बहुमान्य थी । धर्म-संप्रव
तरह राजवंशो मे भी इस प्रकार इतिहास को सुरक्षित रखने का क्रम
था । जैसा कि बीकानेर राज्य के राजवंश की एक ऐतिहासिक उक्ति रे
होता है :-

बीको नरो लूणसी जैतो कलो राय ।
दळपत सूरो करणसी अनूप सरूप सुजाय ।।
जोरो गजो राजसी प्रतापो सूरत्त ।
रतनसी सरदारसी, डूंग गग महिपत्त ।।

इस प्रकार नामावलि-निबद्ध इतिहास के प्राचीन एव प्रामाणिक
से इसकी विश्वसनीयता मे कोई शका नही रहती ।

**तीर्थंकर और केवली**

केवली और तीर्थंकरो मे समानता होते हुए भी अतर है । घाती-क
क्षय कर केवलज्ञान का उपार्जन करने वाले केवली कहलाते है । तीर्थंकर
तरह उनमें केवलज्ञान और केवलदर्शन होता है फिर भी वे तीर्थंकर
कहलाते ।

ऋषभ देव से वर्धमान-महावीर तक चौवीसो अरिहत केवली
साथ-साथ तीर्थंकर भी है । केवली और तीर्थंकर मे वीतरागता एवं ज्ञा
समानता होते हुए भी अन्तर है । तीर्थंकर स्वकल्याण के साथ परकल्या
भी विशिष्ट योग्यता रखते है । वे त्रिजगत् के उद्धारक होते हैं । उनक
असुर, मानव, पशु, पक्षी, सब पर उपकार होता है । उनकी कई बाते
होती है । वे जन्म से ही कुछ विलक्षणता लिए होते हैं जो केवली
होती । जैसे तीर्थंकर के शरीर पर १००८ लक्षण होते हैं[1] केवली के
तीर्थंकर की तरह केवली मे विशिष्ट वागतिशय और नरेन्द्र-देवेन्द्र कृत पूजा
नही होता । उनमे अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त चारित्र और अनन्त
होता है पर महाप्रातिहार्य नही होते । तीर्थंकर की यह खास विशेषता
उनके साथ (१) अशोक वृक्ष, (२) सुरकृत पुष्पवृष्टि, (३) दिव्य
(४) चामर, (५) स्फटिक सिंहासन, (६) भामण्डल-प्रभामण्डल,
देव-दुन्दुभि और (८) छत्रत्रय – ये अतिशय होते हैं । इनको प्रातिहार्य कहत

[1] अट्ठसहस्सलक्खणधरो " ',उत्तराध्ययन २२।५

स्पंग्ग तीर्थंकर से बारह गुना ऊंचा अशोक वृक्ष होता है। इसके अतिरिक्त की ३४ अतिशयमयी विशेषतायें होती हैं। उनकी वाणी भी ३५ विशिष्ट होती है। सामान्य केवली के ये अतिशय नहीं होते।

## ां का बल

तीर्थंकर धर्मतीर्थ के संस्थापक और चालक होते हैं अत: उनका बलवीर्य ही अमित होता है। नरेन्द्र-चक्रवर्ती ही नही सुरेन्द्र से भी तीर्थंकर का नन्त गुना अधिक माना गया है। प्रस्तुत ग्रन्थ के पृष्ठ ३५६ पर तीर्थकर को तुलना से समझाया गया है। विशेषावश्यक भाष्य और निर्युक्ति में प्रकारान्तर से भी बतलाया है। वसुदेव से द्विगुणित बल चक्रवर्ती का क्रवर्ती से अपरिमित बल तीर्थंकर का कहा गया है। वहां उदाहरणपूर्वक गया है कि :–

कूप तट पर बैठे हुए वासुदेव को साकलो से बाधकर सोलह हजार राजा सेनाओ के साथ पूरी शक्ति लगाकर खीचे तब भी वह लीला से बैठे खाना है, तिलमात्र भी हिले-डुले नही।[1]

तीर्थंकरो का बल इन्द्रो को भी इसलिए हरा देता है कि उनमे तन-बल ग-साथ अतुल मनोबल और अदम्य आत्मबल होता है। कथा-साहित्य मे त शिशु महावीर द्वारा चरणागुष्ठ से सुमेरु पर्वत को प्रकम्पित कर देने त इसीलिए अतिशयोक्तिपूर्ण अथवा असम्भव नही कही जा सकती क्योकि र के अतुल बल के समक्ष ऐसी घटनाए साधारण समझनी चाहिये। ा, सयम और तप रूप धर्म मे जिसका मन सदा रमा रहता है, उसे देव स्कार करते और सेवा करते रहते हैं' इस आर्ष वचनानुसार तीर्थंकर भगवान् व-देवेन्द्रो द्वारा सेवित रहते हैं।

---

लस रायसहस्सा, सव्व-बलेण तु सकलनिवद्ध।
छति वासुदेवं, अगडतडम्मि ठिय सत ॥ ७० ॥

तूण संकल सो, वाम हत्येण अछमाणाण।
ुंजिज्ज विलिपिज्ज व, महुमण ते न चाएति ॥ ७१ ॥

ि सोला बत्तीसा, सव्व बलेण तु सकलनिवद्ध।
छति चक्कवट्टि, अगडतडम्मि ठिय सत ॥ ७२ ॥

तूण सकल सो, वामगहत्थेण अछमाणाण।
ुंजिज्ज विलिपिज्ज व, चक्कहर ते न चायन्ति ॥ ७३ ॥

केसवस्स बल, त दुगुण होइ चक्कवट्टिस्स।
तो बला बलवगा, अपरिमियबला जिणवरिंदा ॥ ७४ ॥

[विशेषावश्यक भाष्य, मूल, पृ ५७-५८, गा ७०-७१]

## तीर्थंकर और क्षत्रिय-कुल

तीर्थंकरो ने साधना और सिद्धान्त मे सर्वत्र गुण और तप की वतलाई है,[1] जाति या कुल की प्रधानता नही मानी। ऐसी स्थिति होता है कि तीर्थंकरो का जन्म क्षात्र-कुलो मे ही क्यो माना गया? व जातिवाद की गन्ध नही है? जैन शास्त्रानुसार जाति मे जन्म की गुणकर्म की प्रधानता मानी गई है। जैसी कि उक्ति प्रसिद्ध है—

'कम्मुणा वंभणो होई, कम्मुणा होई खत्तिओ।' [उत्त०

'ब्राह्मण या क्षत्रिय कर्मानुसार होता है। ब्राह्मण—ब्रह्मचर्य सतोष-प्रधान भिक्षाजीवी होता है जवकि क्षत्रिय ओजस्वी, तेजस्वी, र प्रधान प्रभावशाली होता है। धर्म-शासन के संचालन और रक्षण मे अ सत्य शीलादि गुणो के साथ-साथ ओजस्विता की भी परम आवश्यकत है अन्यथा दुर्वल की दया के समान साधारण जन-मन पर धर्म का प्रभ होगा। ब्राह्मण कुलोत्पन्न व्यक्ति शान्त, सुशील एवं मृदु स्वभाव वाला है तेज-प्रधान नही। उसके द्वारा किया गया अहिंसा-प्रचार प्रभावोत्पाद होता। क्षात्र-तेज वाला शस्त्रास्त्र-सम्पन्न व्यक्ति राज्य-वैभव को साह्ने त्यागकर अहिसा की बात करता है तो अवश्य उसका प्रभाव होता है क कारण है कि जातिवाद से दूर रहकर भी जैन धर्म ने तीर्थंकरों का क्षात्र ही जन्म मान्य किया किया है।[2] दरिद्र, भिक्षुक-कुल, कृपण-कुल आ खास निषेध किया है। ऋषभदेव से महावीर तक सभी तीर्थंकर क्षत्रिय-र विमल गगन में उदय पाकर ससार को विमल ज्योति से चमकाते कठोर से कठोर कर्म काटने मे भी उन्होने अपने तपोवल से सिद्धि प्राप्त की

## तीर्थंकर की स्वाश्रित साधना

देव-देवेन्द्रो से पूजित होकर भी तीर्थंकर अपनी तप-साधना मे स्वा होते हैं। वे किसी देव-दानव या मानव का कभी सहारा नही चाहते। पार्श्वनाथ और महावीर की साधना में धरणेन्द्र, सिद्धार्थ देव और शक्र सेवा मे आकर उपसर्ग-दाताओ को हटाने का उल्लेख आता है पर पा या महावीर ने मारणान्तिक कष्टो मे भी उनकी साहाय्य की इच्छा नही जव भी श्रमण भगवान् महावीर से देवेन्द्र ने निवेदन किया—"भगवन्! पर भयकर कष्ट और उपसर्ग आने वाले हैं। आज्ञा हो तो मैं आपकी से रहकर कष्ट निवारण करना चाहता हू।"

उत्तर मे प्रभु ने यही कहा—"शक्र! स्वय द्वारा वाधे हुये कर्म स्व ही काटने होते है। दूसरो की सहायता से फलभोग का समय आगे-प

[1] तवो विसेसो, न जाइ विसेस कोइ। उ १२।३७

[2] देखें कल्पसूत्र।

ा पर कर्म नही कटते । तीर्थंकर स्वयं ही कर्म काट कर अरिहंत-पद प्राप्त करते हैं।[1] इसी भाव से प्रभु ने शूलपाणि यक्ष के उपसर्ग और एक रात मे कृत बीस उपसर्गों को समतापूर्वक सहन किया।[2] प्रभु यदि मन में भी ऐसा क्यों हो रहा है तो इन्द्र सेवा में तैयार था पर प्रभु अडोल रहे।

प्रत्येक तीर्थंकर के शासन-रक्षक यक्ष, यक्षिणी[3] होते है, जो समय-समय शासन की संकट से रक्षा और तीर्थंकरों के भक्तो की इच्छा पूर्ण करते हैं। तीर्थंकर भगवान् अपने कष्ट-निवारणार्थ उन्हे भी याद नही

इसके अतिरिक्त भी जब भगवान् महावीर ने देखा कि परिचित भूमि में न पर कष्ट और परीषह नही आने देते है तब अपने कर्मों को काटने हेतु भूमि, शुभ्रभूमि जैसे अनार्य-खण्ड मे चले गये जहां कोई भी परिचित न कारण उनकी सहाय या कष्ट-निवारण न कर सके। वहा कैसे-कैसे , यह विहारचर्या में पढें।[4]

इस प्रकार की अपनी कठोरतम दिनचर्या एव जीवनचर्या से तीर्थंकरो ने को यह पाठ पढाया कि प्रत्येक व्यक्ति को साहस के साथ अपने कर्मो को मे जुट जाना चाहिये। फलभोग के समय घबराकर भागना वीरता नहीं। फल के भोगने में भी धीरता के साथ डटे रहना और शुभ ध्यान से कर्म ा ही वीरत्व है। यही शान्ति का मार्ग है।

## ों का अंतरकाल

एक तीर्थंकर के निर्वाण के पश्चात् दूसरे तीर्थंकर के निर्वाण तक के काल -प्राप्ति का अन्तरकाल कहते है। एक तीर्थंकर के जन्म से दूसरे तीर्थंकर तक और एक की केवलोत्पत्ति से दूसरे की केवलोत्पत्ति तक का अन्तर-ा होता है पर यह निर्वाणकाल की अपेक्षा अन्तरकाल है। प्रवचन सारो-र तिलोयपण्णत्ती मे इसी दृष्टि से तीर्थंकरो का अन्तरकाल बताया गया चन सारोद्धार की टीका एव अर्थ मे स्पष्ट रूप से कहा है कि समुत्पन्न का न्मना नही करके 'सिद्धत्वेन समुत्पन्नः' अर्थात् सिद्ध हुए करना चाहिये। रावर काल की गणना बैठ सकती है। तीर्थंकरो के अन्तरकालो मे उनके वर्ती आचार्य और स्थविर तीर्थंकर-वाणी के आधार पर धर्म-तीर्थ का सचालन करते है। आत्मार्थी साधक शास्त्रानुकूल आचरण कर सिद्धि

---

[1] हाम का पृ ३६३

[2] ,, ३८८-८९

[3] समवायाग

[4] तिलोयपण्णत्ती ४/ ९३४-३६/ ९३७-३९

[5] ,, ३८१-८२

भी प्राप्त करते है। प्रथम तीर्थकर श्री ऋषभदेव से सुविधिनाथ तक
अन्तर और शान्तिनाथ से महावीर तक के ८ उन कुल १६ अंतरो में संघ
का विच्छेद नही हुआ। पर सुविधिनाथ से शान्तिनाथ तक के सात
धर्मतीर्थ का विच्छेद हो गया।

सभव है उस समय कोई खास राजनैतिक या सामाजिक सघर्ष से
जैन धर्म पर बडा सकट आया हो। आचार्य के अनुसार सुविधिनाथ के
और शीतलनाथ से पूर्व इतना विषम समय था कि लोग जैन धर्म की वा
मे भी भय खाते थे। कोई धर्म-श्रवण के लिये भी तैयार नही होता।

इस प्रकार चतुर्विध सघ मे नई वृद्धि नही होने से तीर्थ का वि
गया। भरतकालीन ब्राह्मण जो धर्मच्युत हो गये थे उनका प्रभुत्व बढ़
ब्राह्मणो को अन्न-धन-स्वर्णादि का दान करना ही धर्म का मुख्य अंग मा
लगा। भ० शीतलनाथ के तीर्थ के अन्तिम भाग मे राजा मेघरथ भी इस
से प्रभावित हुआ और उसने मंत्री की वीतराग-मार्गानुकूल सलाह को भी
कार कर दिया।[1]

सभव है शीतलनाथ के शासनकाल की तरह अन्य सात तीर्थंकरों
मे भी ऐसे ही किसी विशेष कारण से तीर्थ का विच्छेद हुआ हो। तीर्थ-
का कुल समय पौने तीन पल्य बताया गया है।

वास्तविकता यह है कि भगवान् ऋषभदेव से सुविधिनाथ तक के
मे दृष्टिवाद को छोडकर ग्यारह अग-शास्त्र विद्यमान रहते है पर सुविधि
शान्तिनाथ तक के अतरो मे बारहो अग-शास्त्रो का पूर्ण विच्छेद माना ग
शान्तिनाथ से महावीर के पूर्व तक भी दृष्टिवाद का ही विच्छेद होता है
ग्यारह अग-शास्त्रो का नही जैसा कि कहा है –

मुत्तूण दिट्ठिवाय, हवति एक्कारसेव अगाइ।
अट्ठसु जिणतरेसु, उसह जिणिंदाओ जा सुविही ॥४३४॥

सत्तसु जिणतरेसु, वोच्छिन्नाइ दुवालसगाइ।
सुविहि जिणा जा सति, कालपमाण कमेणेसि ॥४३५॥

अट्ठसु जिणतरेसु, वोच्छिन्नाइ न हुन्ति अगाइं।
सति जिणा जा वीर, वुच्छिन्नो दिट्ठिवाउ तहि ॥४३६॥

[प्रवचन सारोद्धार, द्वा

ऋषभदेव से भगवान् वर्द्धमान – महावीर तक चौवीस तीर्थंकरो के
काल मे सात अतरो को छोडकर निरतर धर्मतीर्थ चलता रहा। स
न्यूनाधिक होने पर भी कभी भी चतुर्विध सघ का सर्वथा अभाव नही
कारण कि धर्मशास्त्र – ग्यारह अग परंपरा से सुरक्षित रहे। शास्त्ररक्षा
रक्षा का सर्वोपरि साधन है।

[1] उत्तरपुराण, पर्व ५६, श्लो ६६-६६

लोयपण्णत्ती के अनुसार चौबीस तीर्थंकरो के जन्म से २३ अन्तरकाल र हैं –

तीय काल के चौरासी लाख पूर्व, ३ वर्ष, ८ मास और एक पक्ष शेष भगवान् ऋषभदेव का जन्म हुआ।

भगवान् ऋषभदेव की उत्पत्ति के पश्चात् पचास लाख करोड सागर ह लाख पूर्व बीत जाने पर भगवान् अजितनाथ का जन्म हुआ।

भगवान् अजितनाथ की उत्पत्ति के पश्चात् ३० लाख करोड़ सागर रह लाख पूर्व वर्ष व्यतीत होने पर भगवान् संभवनाथ का जन्म हुआ।

. भगवान् सभवनाथ के जन्म के पश्चात् १० लाख करोड सागर और पूर्व बीत जाने पर भगवान् अभिनन्दन का जन्म हुआ।

भगवान् अभिनन्दन की उत्पत्ति के पश्चात् ९ लाख करोड़ सागर और पूर्व व्यतीत हो जाने पर भगवान् सुमतिनाथ का जन्म हुआ।

भगवान् सुमतिनाथ के जन्म के अनन्तर ९० हजार करोड सागर और पूर्व वर्ष बीत जाने पर भगवान् पद्मप्रभ का जन्म हुआ।

. भगवान् पद्मप्रभ के जन्म के पश्चात् ९ हजार करोड़ सागर और पूर्व व्यतीत होने पर भगवान् सुपार्श्वनाथ का जन्म हुआ।

. भगवान् सुपार्श्वनाथ की उत्पत्ति के ९०० करोड सागर और दस लाख बीतने पर भगवान् चन्द्रप्रभ का जन्म हुआ।

भगवान् चन्द्रप्रभ के जन्म के पश्चात् ९० करोड सागर और ८ लाख व्यतीत हो जाने पर भगवान् सुविधिनाथ (पुष्पदंत) का जन्म हुआ।

. भगवान् सुविधिनाथ के जन्म से ९ करोड सागर और एक लाख पूर्व त् भगवान् शीतलनाथ का जन्म हुआ।

. भगवान् शीतलनाथ के जन्म के अनन्तर एक करोड़ सागर और पूर्व मे एक सौ सागर एव एक करोड़ पचास लाख छब्बीस हजार वर्ष व्यतीत होने पर भगवान् श्रेयांसनाथ का जन्म हुआ।

११. भगवान् श्रेयांसनाथ के जन्म के पश्चात् चौवन सागर और १२ लाख ने पर भगवान् वासुपूज्य का जन्म हुआ।

१२ भगवान् वासुपूज्य के जन्म के पश्चात् ३० सागर और १२ लाख ने पर भगवान् विमलनाथ का जन्म हुआ।

३. भगवान् विमलनाथ के जन्म के अनन्तर ९ सागर और ३० लाख त होने पर भगवान् अनन्तनाथ का जन्म हुआ।

४ भगवान् अनन्तनाथ के जन्म के पश्चात् ४ सागर और २० लाख त होने पर भगवान् धर्मनाथ का जन्म हुआ।

१५ भगवान् धर्मनाथ के जन्म के पश्चात् पौन पल्य कम तीन
और ९ लाख वर्ष बीतने पर भगवान् शान्तिनाथ का जन्म हुआ ।

१६ भगवान् शान्तिनाथ के जन्म के पश्चात् आधा पल्य और ५
वर्ष बीतने पर भगवान् श्री कुंथुनाथ का जन्म हुआ ।

१७ भगवान् कुंथुनाथ के जन्म के पश्चात् ग्यारह हजार वर्ष क
हजार करोड वर्ष न्यून पाव पल्य बीतने पर भगवान् अरनाथ का जन्म हु

१८ भगवान् अरनाथ के जन्म के पश्चात् गुनतीस हजार वर्ष अ
हजार करोड वर्ष बीतने पर भगवान् मल्लिनाथ का जन्म हुआ ।

१९ भगवान् मल्लिनाथ के जन्म के पश्चात् चौवन लाख पचीस
वर्ष व्यतीत होने पर भगवान् मुनिसुव्रत का जन्म हुआ ।

२० भगवान् मुनिसुव्रत स्वामी के जन्म के पश्चात् ६ लाख बीस
वर्ष बीतने पर भगवान् नमिनाथ का जन्म हुआ ।

२१ भगवान् नमिनाथ के जन्म के पश्चात् पाँच लाख नौ हजार
बीतने पर भगवान् अरिष्टनेमि का जन्म हुआ ।

२२ भगवान् अरिष्टनेमि के जन्म के पश्चात् चौरासी हजार ६
व्यतीत होने पर भगवान् पार्श्वनाथ का जन्म हुआ ।

२३ भगवान् पार्श्वनाथ के जन्म के पश्चात् दो सौ अठहत्तर
वर्ष व्यतीत होने पर भगवान् महावीर का जन्म हुआ ।

**विचार और आचार**

सामान्यरूप से देखा जाता है कि अच्छे से अच्छे महात्मा भी उ
जैसे उच्च विचार प्रस्तुत करते है, आचार उनके अनुरूप नही पाल सकते
तो उससे विपरीत आचरण करने वाले भी मिलेगे। परन्तु तीर्थंकरों के ज
यह विशेषता होती है कि वे जिस प्रकार के उच्च विचार रखते हैं
वैसा का वैसा ही प्रचार, समुच्चार, और आचार भी रखते है। उनका
उनके विचारो से भिन्न अथवा विदिशागामी नही होता ।

फिर भी तीर्थंकरो की जीवन घटनाए देखकर कई स्थलो पर स
व्यक्ति को शकाए हो सकती हैं। उदाहरणस्वरूप कुछ आचार्यो ने लिख
भगवान् महावीर ने दीक्षाग्रहण करने के पश्चात् ज्योही विहार किया
दरिद्र ब्राह्मण मार्ग मे आ करुणाजनक स्थिति मे उनसे कुछ याचना कर
दया से द्रवित हो प्रभु ने देवदूष्य का एक खण्ड फाडकर उसे दे दिया।
लिये गृहस्थ को रागवृद्धि के कारणरूप वस्त्रादि दान का निषेध करने
स्वय वैसा करे यह कैसे सभव है ? क्योकि प्रभु मे अनन्त दया होती है
फाडकर देने रूप सीमित दया नही होती। मान ले कि भगवान् का हृदय
पिघल गया तो भी देवदूष्य को फाडने की उनको आवश्यकता नही थी।

हने वाले सिद्धार्थ आदि किसी देव ने ऐसा किया हो। उस दशा में आचार्यों
ा लिखना संगत हो सकता है।
सी प्रकार तीर्थंकर का सर्वथा अपरिग्रही होकर भी देवकृत छत्र, चाम-
भूतियो के बीच रहना साधारण जन के लिये शका का कारण हो सकता
के बुद्धिवादी तीर्थंकर की देवकृत भक्ति का गलत अनुकरण करना चाहते
त्व मे तीर्थंकर की स्थिति दूसरे प्रकार की थी। देवकृत महिमा के समय
को केवलज्ञान हो चुका था। वे पूर्ण वीतरागी वन चुके थे। आज के संत
छद्मस्थ होने के कारण सरागी हैं। तीर्थंकर के तीर्थंकर नामकर्म के
े से देव स्वय शाश्वत नियमानुसार छत्र चामरादि विभूतियो से उनकी
रते वैसी आज के सतो की विशिष्ट पुण्य प्रकृतियो का उदय नही है
तीर्थंकरो के समवशरण की तरह पुष्पवर्षा कर भक्तो को बाह्याडम्बर
त्त बनना पड़े। रागादि का उदय होने से आज की महिमा पूजा दोनो के
का कारण हो सकती है अत· शासनप्रेमियो को तीर्थंकर के नाम का
रण नही करना चाहिये।

और व्यवहार

ीतराग और कल्पातीत होने के कारण तीर्थंकर व्यवहार की मर्यादाओ
ही होते। इतना होते हुए भी तीर्थंकरों ने हमे निश्चय एवं व्यवहार रूप
का उपदेश दिया और स्वयं ने व्यवहार-विरुद्ध प्रवृत्ति नही की। फिर भी
ने केवलज्ञान के पश्चात् भगवान् महावीर का रात्रि मे विहार कर महा-
धारना माना है। यह ठीक है कि केवलज्ञानी के लिये रात-दिन का
होता फिर भी यह व्यवहार-विरुद्ध है। बृहत्कल्पसूत्र की वृत्ति के अनुसार
वहार-पालन हेतु प्यास और भूख से पीड़ित साधुओ को जगल मे सहज
नी एव अचित्त तिलो के होते हुए भी खाने-पीने की अनुमति नही दी।[1]
र ने 'राईए संपत्तो महसेणवणम्मि उज्जाणे' लिखा है। वैसे आवश्यक
द मे दरिद्र ब्राह्मण को वस्त्र खण्ड देने का भी उल्लेख है। इन सबकी
त हो सकती है इस पर गीतार्थ गम्भीरता से विचार करे।
र इतना निश्चित रूप से कह सकते है कि तीर्थंकर 'जहा वाई तहा
न भवइ' होते हैं। उनका आचार विचारानुगामी और व्यवहार में अविरुद्ध
निश्चय मार्ग के पूर्ण अधिकारी होते हुए भी तीर्थंकर व्यवहार-विरुद्ध
करते। तीर्थंकरो का रात्रि-विहार नही करना और मल्लिनाथ का
के बाद भी साधु-सभा मे न रहकर साध्वी-सभा मे रहना आदि,
रुद्ध प्रवृत्ति नही करने के ही प्रमाण हैं।

लीन महापुरुष

गवान् ऋषभदेव से महावीर तक २४ तीर्थंकरो के समय में अनेक ऐसे
हुए हैं जो राज्याधिकारी होकर भी मुक्तिगामी माने गये हैं। उनमे

[1] भा०, भा० २, गा० ९९७ से ९९९, पृ०-३१४-१५

२४ तीर्थकरो के साथ बारह चक्रवर्ती, नव बलदेव, नव वासुदेव इस
मिलाकर ५४ महापुरुष कहे गये हैं। पीछे और नव प्रतिवासुदेवों को
से त्रिषष्टि शलाका-पुरुष के रूप मे कहे जाने लगे।

भरत चक्रवर्ती भगवान् ऋषभदेव के समय मे हुए जिनके स
जैन, हिन्दू और बौद्ध — ये भारत की तीनो प्रमुख परम्पराए एक मत से मं
करती हैं कि इन्ही ऋषभदेव के पुत्र भरत चक्रवर्ती के नाम पर हमारे र
नाम भारत पडा। का

सगर चक्रवर्ती दूसरे तीर्थकर भगवान् अजितनाथ के समय मे, म
सनत्कुमार भगवान् धर्मनाथ एव शान्तिनाथ के अन्तरकाल मे हुए। र
शान्तिनाथ, कुथुनाथ एव अरनाथ चक्री और तीर्थकर दोनो ही थे। आठ ान्
चक्रवर्ती भगवान् अरनाथ और मल्लिनाथ के अन्तरकाल मे हुए। नौवे म
पद्म भगवान् मल्लिनाथ और भगवान् मुनिसुव्रत के अन्तरकाल मे हुए र्ती
चक्रवर्ती हरिषेण भगवान् मुनिसुव्रत और भगवान् नमिनाथ के अन्त स
हुए। ग्यारहवे चक्रवर्ती जय भगवान् नमिनाथ और भगवान् अरिष्टनेमि के
काल मे तथा बारहवे चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त भगवान् अरिष्टनेमि और तर
पार्श्वनाथ के मध्यवर्ती काल मे हुए। वा

त्रिपृष्ठ आदि पाच वासुदेव भगवान् श्रेयासनाथ आदि पाच ती
काल मे हुए। भगवान् अरनाथ और मल्लिनाथ के अन्तरकाल मे रो
भगवान् मल्लिनाथ और मुनिसुव्रत के अन्तरकाल मे दत्त नामक वासु डरी
भगवान् मुनिसुव्रत और नमिनाथ के अन्तरकाल मे लक्ष्मण वासुदेव औ हुए।
अरिष्टनेमि के समय मे श्रीकृष्ण वासुदेव हुए। भगवान्

वासुदेव आदि की तरह ग्यारह रुद्र, ९ नारद और कही बाहुब
चौबीस कामदेव भी माने गये हैं। आदि

(१) भीमावलि, (२) जितशत्रु, (३) रुद्र, (४) वैश्वानर, (
तिष्ठ, (६) अचल, (७) पुण्डरीक, (८) अजितधर, (९) अ ५) सुप्र-
(१०) पीठ और (११) सात्यकि — ये ग्यारह रुद्र माने गये है। तनाभि,

(१) भीम, (२) महाभीम, (३) रुद्र, (४) महारुद्र, (
(६) महाकाल, (७) दुर्मुख, (८) नरमुख और (९) अधोमुख नामक ५) काल,
हुए। ये सभी भव्य एव मोक्षगामी माने गये हैं। नौ नारद

प्रथम रुद्र भगवान् ऋषभदेव के समय मे, दूसरे रुद्र भगवान् अ
के समय मे, तीसरे रुद्र से नौवे रुद्र तक सुविधिनाथ आदि सात तीर्थकर अजितनाथ
मे, दसवे रुद्र भगवान् शान्तिनाथ के समय मे और ग्यारहवे रुद्र भगवान ों के समय
के समय मे हुए। अन्तिम दोनो रुद्र नरक के अधिकारी माने गये है। महावीर

प्रस्तुत ग्रन्थ मे धार्मिक इतिहास-लेखन का मुख्य दृष्टिकोण होने
वर्ती, बलदेव और वासुदेव आदि का यथावत् विस्तृत वर्णन नही किया से चक्र-
गया है।

चक्रवर्तियो मे से भरत और ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती का, वासुदेवो मे श्रीकृष्ण का और प्रतिवासुदेवो में से जरासन्ध का ऐतिहासिक दृष्टिकोण से संक्षिप्त वर्णन किया गया है। रुद्र एवं नारदो के लिये तिलोयपण्णत्ती के चतुर्थ महाधिकार मे पठनीय सामग्री उल्लिखित है।

भगवान् महावीर के भक्त राजाओ मे श्रेणिक, कूणिक, चेटक, उदायन आदि प्रमुख राजाओ का परिचय दिया गया है। श्रेणिक भगवान् महावीर के शासन का प्रभावक भूपति हुआ है। उसने शासन-सेवा से तीर्थंकर-गोत्र का उपार्जन किया। पूर्ववद्ध निकाचित कर्म के कारण उसे प्रथम नरकभूमि मे जाना पडा। उसने अपने नरक-गति के वध को काटने हेतु सभी प्रकार के प्रयत्न किये। श्रमण भगवान् महावीर की चरण-शरण ग्रहण कर उसने अपने नरक-गमन से वचने का कारण पूछा। आवश्यक चूर्णि के अनुसार प्रभु ने उसे नरक से वचने के दो उपाय – क्रमश: कालशौकरिक से हिंसा छुडाना और कपिला ब्राह्मणी से भिक्षा दिलाना वताये। श्रेणिक चरित्र में नमुक्कारसी पच्चखाण, श्रेणिक की दादी द्वारा मुनि-दर्शन और पूणिया श्रावक से सामायिक का फल खरीदना – ये तीन कारण अधिक वताये गये हैं। श्रेणिक ने भरसक प्रयत्न किया पर नमुक्कारसी का व्रत करने मे सफल नही हो सका। अपनी दादी द्वारा मुनिदर्शन के दूसरे उपाय के सम्वन्ध मे उसे विश्वास था कि उसकी प्रार्थना पर उसकी दादी अवश्य ही मुनिदर्शन कर लेगी और उसके फलस्वरूप सहज ही वह नरक-गमन से वच जायगा। परन्तु श्रेणिक द्वारा लाख प्रयत्न करने पर भी उसकी दादी ने मुनि-दर्शन करना स्वीकार नही किया। नरक से वचने का तीसरा उपाय पूणिया श्रावक की सामायिक खरीदना था। पर पूणिया श्रावक की सामायिक तो त्रैलोक्य की समस्त सम्पत्ति से भी अधिक कीमती एव अमूल्य थी अत: वह कीमत से मिलती ही कैसे ? अन्त मे श्रेणिक ने समझ लिया कि उसका नरक-गमन अवश्यंभावी है।

### तीर्थंकर और नाथ-संप्रदाय

तीर्थंकरो का उल्लेख जैन साहित्य के अतिरिक्त वेद, पुराण आदि वैदिक और त्रिपिटक आदि वौद्ध धर्म-ग्रन्थो मे भी उपलब्ध होता है। परन्तु उनमें ऋषभ, सभव, सुपार्श्व, अरिष्टनेमि आदि रूप से ही उल्लेख मिलता है, कही भी नाथ पद से युक्त तीर्थंकरो के नाम उपलव्ध नही होते। समवायाग, आवश्यक और नदीसूत्र मे भी नाथ-पद के साथ नामो का उल्लेख नही मिलता। ऐसी स्थिति मे सहज ही यह प्रश्न उत्पन्न होता है कि तीर्थंकरो के नाम के साथ 'नाथ' शव्द कव से और किस अर्थ मे प्रयुक्त होने लगा।

शव्दार्थ की दृष्टि से विचार करते है तो नाथ शव्द का अर्थ स्वामी या प्रभु होता है। आगम मे वशीकृत-आत्मा के लिये भी नाथ शव्द का प्रयोग किया गया है। जैसे कि उत्तराध्ययन सूत्र मे अनाथी मुनि के शव्दो मे कहा गया है :–

खन्तो दन्तो निरारभो, पव्वइओ अणगारिय।
तो ह नाहो जाओ, अप्पणो य परस्स य ॥३४॥
[ उ०, ३५ ]

अर्थात् "जब मै शान्त, दान्त और निरारम्भी रूप से प्रव्रजित हो गया तब अपना और पर का नाथ हो गया।"

प्रत्येक तीर्थंकर त्रिलोकस्वामी और उपरोक्त महान् गुणो से सम्पन्न होते है अत उनके नाम के साथ 'नाथ' उपपद का लगाया जाना नितान्त उपयुक्त एव उचित ही है। प्रभु, नाथ, देव एव स्वामी आदि शब्द एकार्थक है अत तीर्थंकर के नाम के साथ देव, नाथ अथवा स्वामी उपपद लगाया गया है।

सर्वप्रथम भगवती सूत्र मे भगवान् महावीर का और आवश्यक सूत्र मे अरिहन्तो का उत्कीर्तन करते हुए 'लोगनाहेण', 'लोग नाहाण' विशेषण से उन्हे लोकनाथ कहा है।

टीकाकार ने 'नाथ' शब्द की एक दूसरी व्याख्या भी की है। 'योगक्षेम-कृन्नाथ' अलभ्यलाभो योग, लब्धस्य परिपालन क्षेमः। इस दृष्टि से तीर्थंकर भव्य जीवो के लिये अलब्ध सम्यग्दर्शन आदि का लाभ और लब्ध सम्यग्दर्शन का परिपालन करवाते हैं अत वे इस अपेक्षा से भी नाथ कहे जा सकते है।

चौथी शताब्दी के आस-पास हुए दिगम्बर आचार्य यतिवृषभ ने अपने ग्रन्थ 'तिलोयपण्णत्ती' में अधोलिखित कतिपय स्थलो पर तीर्थंकरो के नाम के साथ 'नाथ' शब्द का प्रयोग किया है —

'भरणी रिक्खम्मि सतिणाहो य।' ति० प० ४।५४१।
'विमलस्स तीसलक्खा, अणतणाहस्स पचदसलक्खा।'
[ति० प० ४।५६६]

आचार्य यतिवृषभ तीर्थंकरो के नाम के आगे नाथ शब्द की तरह ईसर और सामी पदो का भी उल्लेख किया है। यथा :—

'रिसहेसरस्स भरहो, सगरो अजिएसरस्स पच्चक्खं'
[ति० प० ४।१२८३]
'लक्खा पण्णमाणा वासाण धम्मसामिस्स।'
[ति० प०, ४।५६६]

इससे इतना तो सुनिश्चित एव निर्विवाद रूप से कहा जा सकता है कि चौथी शताब्दी मे यतिवृषभ के समय मे तीर्थंकरो के नाम के साथ नाथ शब्द का प्रयोग लिखने-पढने व बोलने मे आने लगा था।

जैन तीर्थंकरो के नाम के साथ लगे हुए नाथ शब्द की लोकप्रियता शनैः शनै इतनी बढी कि शैवमती योगी अपने नाम के साथ मत्स्येन्द्रनाथ, गोरखनाथ आदि रूप से नाथ शब्द जोडने लगे फलस्वरूप इस सप्रदाय का नाम ही 'नाथ सप्रदाय' से रूप मे पहिचाना जाने लगा।

इतर सम्प्रदाय के साधारण लोग जो सर्वथा आदिनाथ, अजितनाथ आदि तीर्थंकरो की महिमा और उनके इतिहास से अनभिज्ञ है, गोरखनाथ की परम्परा मे नीमनाथी, पारसनाथी नाम देख कर भ्रान्ति मे पड सकते है कि गोरखनाथ से नेमनाथ पारसनाथ हुए या नेमनाथ पारसनाथ से गोरखपंथी हुए। सही स्थिति यह है कि मत्स्येन्द्रनाथ जो नाथ सम्प्रदाय के मूल प्रवर्तक[1] एवं आदि आचार्य माने जाते हैं उनका समय ईसा की आठवी शताब्दी माना गया है जबकि तीर्थंकर भगवान् नेमनाथ, पारसनाथ और जैन धर्मानुयायी हजारो वर्ष पहले से हैं। नेमनाथ पार्श्वनाथ से ८३ हजार वर्ष पूर्व हो चुके हैं। दोनो मे बडा कालभेद है। अत. गोरखनाथ से नेमनाथ पारसनाथ या जैन धर्मानुयायियों के होने की तो सभावना ही नही हो सकती। ऐसी मिथ्या कल्पना विद्वानो के लिये किसी भी तरह विश्वसनीय नही हो सकती। हाँ नेमनाथ पारसनाथ से गोरखनाथ की सभावना की जा सकती है। पर विचारने पर वह भी ठीक नही बैठती क्यों कि भगवान् पार्श्वनाथ विक्रम संवत से ७२५ वर्ष से भी अधिक पहले हो चुके है जब कि गोरखनाथ को विद्वानो ने बप्पा रावल का भी समकालीन माना है। हो सकता है कि भगवान् नेमनाथ के व्यापक अहिंसा प्रचार का जिसने कि पूरे यादव वंश का मोड़ बदल दिया था नाथ परम्परा पर प्रभाव पड़ा हो और पार्श्वनाथ के कमठ प्रतिबोध की कथा से नाथ परम्परा के योगियो का मन प्रभावित हुआ हो और इस आधार से नीमनाथी, पारसनाथी परम्परा प्रचलित हुई हो। जैसा कि प्रसिद्ध इतिहासज्ञ हजारी प्रसाद द्विवेदी ने अपनी 'नाथ सप्रदाय' नामक पुस्तक में लिखा है.—

"चादनाथ संभवत: वह प्रथम सिद्ध थे जिन्होने गोरक्षमार्ग को स्वीकार किया था। इसी शाखा के नीमनाथी और पारसनाथी नेमिनाथ और पार्श्वनाथ नामक जैन तीर्थंकरो के अनुयायी जान पडते है। जैन साधना मे योग का महत्त्वपूर्ण स्थान है। नेमिनाथ और पार्श्वनाथ निश्चय ही गोरक्षनाथ के पूर्ववर्ती थे।"[2]

**ऐतिहासिक मान्यताओं में मतभेद**

"यहां यह प्रश्न उपस्थित किया जा सकता है कि जैन इतिहास का मूलाधार जब सब का एक है तो फिर विभिन्न आचार्यों के लिखने मे मतभेद क्यो ?

वास्तविकता यह है कि जैन परम्परा का सम्पूर्ण श्रुत गुरु-शिष्य परम्परा से प्राय: मौखिक ही चलता रहा। एक गुरु के शिष्यो मे भी मौखिक ज्ञान क्षयोपशम की न्यूनाधिकता के कारण विभिन्न प्रकार का दृष्टिगोचर होता है। एक की स्मृति मे एक बात एक तरह से है तो दूसरे की स्मृति मे वही बात दूसरी तरह

---

[1] हमारी अपनी धारणा यह है कि इसका उदय लगभग ८वी शताब्दी के आसपास हुआ था। मत्स्येन्द्रनाथ इसके मूल प्रवर्तक थे।—हिन्दी की निर्गुण काव्य धारा और उसकी दार्शनिक पृष्ठ भूमि। पृ० ३२७

[2] 'नाथ संप्रदाय' – हजारी प्रसाद द्विवेदी पृ० १९० –

से और तीसरे को संभव है उसका विलकुल ही स्मरण न हो। अति सन्निकट काल के घटनाचक्र के सबन्ध मे जब इस प्रकार की मतवैचित्र्य की स्थिति है तो प्राचीनकाल की ऐतिहासिक घटनाओ के सम्वन्ध मे दीर्घकाल की अनेक दुष्कालियों के समय स्मरण, चिन्तन एव परावर्तन के वरावर अवसर प्राप्त न होने की दशा मे कतिपय मतभेदो का होना स्वाभाविक है। जैसा कि विमलसूरि ने पउम चरिय मे कहा है :–

एव परम्पराए परिहाणी पुव्व गथ अत्थाण।
नाऊण कालभाव, न रूसियव्व वुहजणेण ॥

निकट भूत मे हुए अनेक सतो, उनकी परम्पराओ एवं उनके जन्मकाल आदि के सम्वन्ध मे वडा मतभेद दृष्टिगोचर होता है। उदाहरणस्वरूप कवीर को कोई हिन्दू मानते है तो कई मुस्लिम। उनके जन्मकाल, माता-पिता के नाम आदि के सम्वन्ध मे भी आज मतैक्य दृष्टिगोचर नही होता। पूज्य धर्मदासजी महाराज जिनके नाम पर स्थानकवासी समाज मे कितनी ही उपसंप्रदाये चल रही है उनके माता-पिता, जन्मकाल और स्वर्गवास-तिथि के सम्वन्ध मे आज मतभेद चल रहा है। ऐसी स्थिति मे हजारो वर्प पहले हुए तीर्थकरो के विपय मे मतभेद हो तो इसमे विशेप आश्चर्य की वात नही है। कालप्रभाव, स्मृतिभेद, दृष्टिभेद के अतिरिक्त लेखक और वाचक के दृष्टिदोप के कारण भी मान्यताओं मे कुछ विभेद आ गये है, जो कालान्तर मे ईसा की तीसरी शती के आसपास श्वेताम्वर-दिगम्वर परम्पराओ की मध्यवर्ती यापनीय नामक तीसरी परम्परा के भी जनक रहे है। पाठको को इस मतभेद से खिन्न होने की अपेक्षा यह देख कर अधिक गौरवानुभव करना चाहिये कि तीर्थंकरो के माता-पिता, जन्मस्थान, च्यवन नक्षत्र, च्यवन स्थल, जन्म नक्षत्र, वर्ण, लक्षण, कुमारकाल, दीक्षातप, दीक्षाकाल, साधनाकाल, निर्वाणतप, निर्वाणकाल आदि मान्यताओ मे श्वेताम्वर एव दिगम्वर दोनो परम्पराओ का प्राय साम्य है। नाम, स्थान, तिथि आदि का भेद, श्रुतिभेद या गणनाभेद से हो गया है उससे मूल वस्तु मे कोई अन्तर नही पडता।

भगवान् वासुपूज्य, मल्ली, अरिष्टनेमि, पार्श्वनाथ और महावीर इन पाच तीर्थकरो को दोनो परम्पराओ मे कुमार माना गया है। अरिष्टनेमि, मल्ली, महावीर, वासुपूज्य और पार्श्वनाथ इन पाचो ने कुमारकाल मे और शेष १९ तीर्थंकरो ने राज्य करने के पश्चात् दीक्षा ग्रहण की[1] इस प्रकार का उल्लेख तिलोयपण्णत्ती मे किया गया है। कुमारकाल के साथ राज्य का उल्लेख होने के कारण वे पाचो तीर्थकर अविवाहित ही दीक्षित हुए हो ऐसा स्पष्ट नही होता। इस अस्पष्टता के कारण दोनो परम्पराओ मे पार्श्व, वासुपूज्य और महावीर के विवाह के विषय मे मतैक्य नही रहा।

प्रस्तुत ग्रन्थ मे तीर्थंकर परिचय-पत्र एव प्रत्येक तीर्थंकर के जीवन-परिचय मे यथास्थान उन मतभेद के स्थलो का भी निर्देश किया है। कुछ ऐसे भी

[1] तिलो० प०, ४।६७०

मतभेद है जो परम्परा से विपरीत होने के कारण मुख्यरूपेण विचारणीय है। जैसे–सब आचार्यो ने क्षत्रियकुड को महाराज सिद्धार्थ का निवासस्थल माना है परन्तु आचार्य शीलांक ने उसे सिद्धार्थ का विहारस्थल ( Hill Station ) लिखा है।[1]

आचारॉंग सूत्र, कल्पसूत्र आदि मे नन्दीवर्धन को श्रमण भगवान् महावीर का ज्येष्ठ भाई लिखा है जबकि आचार्य शीलाक ने नन्दीवर्धन को महावीर का छोटा भाई बताया है।[2]

भगवती सूत्र के अनुसार गोशालक द्वारा सर्वानुभूति और सुनक्षत्र अणगार पर तेजोलेश्या का प्रक्षेपण और समवसरण मे मुनिद्वय का प्राणान्त होना बताया गया है जब कि आचार्य शीलाक ने चउवन महापुरिस चरियम् मे गोशालक द्वारा प्रक्षिप्त तेजोलेश्या से किसी मुनि की मृत्यु का उल्लेख नही किया है। उन्होने लिखा है कि सर्वानुभूति अणगार के साथ विवाद होने पर गोशालक ने उन पर तेजोलेश्या फेकी। बदले मे सर्वानुभूति ने भी तेजोलेश्या प्रकट की। दोनो तेजोलेश्याए टकराई। भगवान् महावीर ने तेजोलेश्याओ द्वारा होने वाले अनर्थ को रोकने के लिये शीतललेश्या प्रकट की। उसके प्रबल प्रभाव को नही सह सकने के कारण वह तेजोलेश्या गोशालक पर गिर कर उसे जलाने लगी। तेजोलेश्या की तीव्र ज्वालाओ से भयभीत हो गोशालक भगवान् महावीर के चरणो मे गिर पड़ा। प्रभु के चरणो की कृपा से उस पर आया हुआ तेजोलेश्या का उपसर्ग शान्त हो गया।[3]

गोशालक को अपने दुष्कृत्य पर पश्चात्ताप हुआ और अपने दुष्कृत्य की निन्दा करते हुए उसने शुभ-लेश्या प्राप्त की और मरकर अन्त मे अच्युत स्वर्ग मे देवरूप से उत्पन्न हुआ।[4]

---

[1] अण्णया य गामाणुगाम गच्छमाणो कीलाणिमित्तमागओ णियभुत्तिपरिसठिय कुडपुर णामनयर।

[चउपन्नमहापुरिसचरिय, पृ. २७०]

[2] परलोयमइगतेसु जणणि-जणएसु पणामिऊण णियकणिट्ठस्स भाउणो रज्ज

[चउप्पन्नमहापुरिसचरिय, पृ० २७२]

[3] अण्णया य भिक्खु सव्वाणभूईहि सम विवाओ सजाओ। तओ विवायवमुप्प...णे सयेणाय पक्खित्ता ताणोवरि तेउलेसा, तेहिपि तस्स सतेउलेम त्ति। ताण च प: प्रमाणि- माणं मपलग्ग जुज्झ एत्थावसरम्मि य भयवया तस्सुवसमणणिमित्त पेसिय्ययन-मनन के तओ सीयलेसापहावमसहमाणा विवलाया तेउलेसा, मदसाहियकिच्च व्व प गोसालयं। णवरमसहमाणो तेयजलणप्पहाव ममल्लीणो जयगुरु। ज हावपणट्ठोवसग्गपसरो य सबुद्धो पयत्तो चिंतिउ हा ! दुट्ठु मे कय ज सीमिमारुहतेण अच्चासायणा कया।

[4] एव च पइदिण णिदणाइय कुणमाणो कालमासे कयपाणपरिच्चाओ देवलोए त्ति।

र आजीवक मत
यह लिखना कि
[डी भूल है। आज
व्यर्थ चेष्टा करते
करते हैं कि हमारे
[त के प्रमुख धर्म

उपरोक्त मन्तव्यो से प्रतीत होता है कि आचार्य शीलांक के समय में भी गोशालक द्वारा भगवान् के पास सर्वानुभूति और सुनक्षत्र मुनि पर तेजोलेश्या फेकने के सम्बन्ध मे विचार-विभेद था। आचार्य शीलाक जैसे शास्त्रज्ञ मुनि द्वारा परम्परागत मान्यता के विपरीत लिखने के पीछे कोई कारण अवश्य होना चाहिये। इतने बडे विद्वान् यो ही बिना सोचे कुछ लिख डाले इस पर विश्वास नही होता। यह विषय विद्वानो की गहन गवेषणा की अपेक्षा रखता है।

**तीर्थंकरकालीन प्रचार-नीति**

तीर्थंकरो के समय मे देव, देवेन्द्र और नरेन्द्रो का पूर्णरूपेण सहयोग होते हुए भी जैन धर्म का देश-देशान्तरो मे व्यापक प्रचार क्यो नही हुआ, तीर्थंकरकाल की प्रचार-नीति कैसी थी जिससे कि भरत जैसे चक्रधर, श्रीकृष्ण जैसे शक्तिधर और मगधनरेश श्रेणिक जैसे भक्तिधरो के सत्ताकाल मे भी देश में जैन धर्म का प्रचुर प्रचार नही हो सका। साधु-सत और शक्तिशाली भक्तो ने प्रचारक भेजकर तथा अधिकारियो ने राजाज्ञा प्रसारित कर अहिंसा एव जैन धर्म का सर्वत्र व्यापक प्रचार क्यो नही किया, इस प्रकार के प्रश्न सहज ही प्रत्येक व्यक्ति के मस्तिष्क मे उत्पन्न हो सकते हैं।

तत्कालीन स्थिति का सम्यक् अवलोकन करने पर ज्ञात होता है कि तीर्थंकरो के मार्ग मे प्रचार का मूल सम्यग्विचार और आचारनिष्ठा ही माना गया था। उनके उपदेश का मूल लक्ष्य हृदय-परिवर्तन रहता था। यही कारण है कि तीर्थंकर भगवान् ने अपने पास आये हुए श्रोताओ को भी सम्यग्दर्शन आदि मार्ग का ज्ञान कराया पर किसी को बलपूर्वक अथवा आग्रहपूर्वक यह नही कहा कि तुम्हे अमुक व्रत ग्रहण करना होगा। उपदेशश्रवण के पश्चात् जो भी इच्छापूर्वक साधुधर्म अथवा श्रावकधर्म ग्रहण करने के लिए खडा होता उसे यही कहा जाता – 'यथा-सुखम्' अर्थात् जिसमे सुख हो उसमें प्रमाद मत करो।

भावना उत्पन्न करने के बाद क्या करना, इसका निर्णय श्रोता पर ही छोड दिया जाता। आज की तरह बल प्रयोग या आडम्बर से प्रचार नही किया जाता था। कारण कि प्रचार की अपेक्षा आचार की प्रधानता थी। अन्यथा
---चक्रवर्ती और वासुदेवो के राज्यकाल मे अनार्य-खण्ड मे भी जैन धर्म के प्रति
१६ तीर्थंकरो ...दर हो जाता और लाखो ही नही करोडो मानव जैन धर्म के श्रद्धालु
तिलोयपण्णत्ती ...न जाते एव सर्वत्र वीतराग-वाणी का प्रचार एवं प्रसार हो जाता।
कारण वे पाचो त...रो के समय के प्रचार को देखते हुए प्रतीत होता है कि उन्होने
इस अस्पष्टता के ...द्ध प्रचार को ही उपादेय मान रखा था। सत्ताबल, धनबल अथवा
विवाह के विषय मे ...प्रसन्न कर, किसी को भय, प्रलोभन या प्रशसा से चढ़ाकर बिना
प्रस्तुत ग्रन्थ म...के तैयार करना उचित नही माना जाता था। जैन साधु
मे यथास्थान उन म...में ठहरते, बिना भेद-भाव के सब जातियो के अनिद्यकुलो से

[1] तिलो० प०, ४।६७०...ते और सबको उपदेश देते थे। धर्म, संप्रदाय या पथ-परिवर्तन
...न रस नही लिया जाता था। बोध पाकर कोई स्वय धर्म ग्रहण

करना चाहता उसे ही दीक्षित किया जाता। जैनाचार्यो अथवा शासको द्वारा कोई वलात् धर्म-परिवर्तन का उदाहरण नही मिलेगा।

उस समय स्थिति ऐसी थी कि समाज के शुभ वातावरण मे अनायास ही लोग धर्मानुकूल जीवन जी सकते थे। सस्कारों का पाया इतना दृढ था कि अनार्य लोग भी उनके प्रभाव से प्रभावित हो जाते। अभय कुमार ने अनार्य देशस्थ अपने पिता के मित्र अनार्य नरेश के राजकुमार को धर्मप्रेमी बनाने के लिये धर्मोपकरण की भेट भेजी और सेठ जिनदत्त ने अनार्यभूप को धर्मरत्न की ओर आकृष्ट कर भगवान् महावीर की सेवा मे उपस्थित किया। इसी प्रकार मत्री चित्त ने केशिश्रमण को श्वेताम्विका नगरी ले जा कर नास्तिक नरेश प्रदेशी को आस्तिक एव धर्मानुरागी वनाया।

प्रचार का तरीका यह था कि किसी विशिष्ट पुरुष को ऐसा तैयार करना कि वह हजारो को धर्मनिष्ठ बना सके। उस समय किसी की धार्मिक साधना मे बाधा पहुँचाना या किसी को धर्मच्युत करना जघन्य कृत्य समझा जाता था। आज की स्थिति उस समय से भिन्न है। आज अनार्य देश मे भी आर्यजन आते-जाते तथा रहते है एव कई अनार्य लोग भारत की आर्यधरा में भी रहने लगे है। एक दूसरे का परस्पर प्रभाव पड़ता है। ऐसी स्थिति मे आवश्यक है कि उनमें अहिंसा, सत्य एव सदाचार का खुलकर प्रचार किया जाय। उन्हे खाद्याखाद्य का स्वरूप समझाया जाय। अन्यथा वढते हुए हिसा और मांसाहार के युग में निर्वल मन वाले धार्मिक लोग विदेशियो से प्रभावित हो धर्मानुकूल व्यवहार से विमुख हो जावेगे। प्रचार आवश्यक है पर वह अपनी सस्कृति के अनुरूप होना चाहिए। हमारी प्रचार-नीति आचार-प्रधान और ज्ञानपूर्वक हृदय-परिवर्तन की भूमिका पर ही आधारित होनी चाहिये। इसी से हम जिन-शासन का हित कर सकते हैं और यही तीर्थंकरकालीन सस्कृति के अनुरूप प्रचार का मार्ग हो सकता है।

**आज के इतिहास लेखक**

जैन इतिहास के इस प्रकार के प्रामाणिक आधार होने पर भी आधुनिक विद्वान् उसको बिना देखे जैन धर्म और तीर्थंकरो के विषय मे भ्रन्ति-पूर्ण लेख लिख डालते हैं, यह आश्चर्य एवं खेद की वात है। इतिहासज्ञ को प्रामाणिक ग्रन्थो का अध्ययन कर जिस धर्म या सप्रदाय के विषय मे लिखना हो प्रामाणिकता से लिखना चाहिये। साप्रदायिक अभिनिवेश या विना पूरे अध्ययन-मनन के सुनी-सुनाई वात पर लिख डालना उचित नही।

गोशालक द्वारा महावीर का शिष्यत्व स्वीकार करना और आजीवक मत पर महावीर के सिद्धान्त का प्रभाव शास्त्रसिद्ध होने पर भी यह लिखना कि महावीर ने गोशालक से अचेलधर्म स्वीकार किया, कितनी वडी भूल है। आज भी कुछ विद्वान् जैन धर्म को वैदिक मत की शाखा वताने की व्यर्थ चेष्टा करते हैं, यह उनकी गहरी भूल है। हम आशा ही नही पूर्ण विश्वास करते है कि हमारे विज्ञ इतिहासज्ञ इस ओर विशेष सतर्क रहकर जैन धर्म जैसे भारत के प्रमुख धर्म

